श्लिष्टत्वं पदलालित्यं
संस्कृते यत्सुरक्षितम् ।
भाषान्तरैस्तदप्राप्यं
तस्मात्पठतु संस्कृतम् ॥

- 00a.tif

# मूषक-वैदुष्यम्

राजकिशोर मणि त्रिपाठी



संस्कृत-सेवा-संस्थान
कृष्णेन्द्रराज भवन,
१३३, खुर्रमपुर, गोरखपुर

प्रकाशक
संस्कृत-सेवा-संस्थान
कृष्णेन्द्रराज भवन
१३३, खुर्रमपुर, गोरखपुर

●



●

प्रथम संस्करण : १९८४
मूल्य : तीन रुपया पचास पैसा मात्र

●

प्राप्ति-स्थान—
(१) मोतीलाल, बनारसीदास
चौक, वाराणसी
(२) विश्वविद्यालय प्रकाशन
चौक, वाराणसी

●

मुद्रक
एजूकेशनल प्रिंटर्स,
गोला दीनानाथ, वाराणसी

- 02.tif

# समर्पण

विश्व-परिक्रमण-प्रतियोगिता में नव-व्याख्यात व्यवस्था
के द्वारा गणपति पद न पानेवाले
देवसेनापति के श्रीचरणों में
सप्रश्रय समर्पित

राजकिशोर मणि त्रिपाठी



# पात्र परिचय

| | |
|---|---|
| मूषकराज: | प्रहसन का नेता |
| पुंध्वज: | वैयक्तिक सहायक |
| चमचा: | मूषकराज को मित्र बताने वाला |
| उत्कटगन्ध: | सम्पत्ति सहायक |
| तीक्ष्णदन्त: | परिषत् सहायक |
| कृषक: | |
| अधिकारी | |
| आरक्षी | |
| नेता | |
| पत्रकार: | |
| न्यायाधिकारी | |
| डाक्टर: | |
| अभियन्ता | |
| अध्यापक: (शिक्षक:) | |
| दौवारिक: | द्वारपाल (आवास) |
| कोशगुप्त: | द्वारपाल (परिषत्) |
| ललज्जिह्व: | विदेशस्थ प्रतिनिधि |
| तपस्वी | जनता का प्रतीक |
| किशोर: | तपस्वी का अनुयायी |
| सूत्रधार: | |
| पारिपार्श्वक: | |
| प्रतिनिधय: | ४ या ५ |
| गायक: | |
| वादका: | ४ या ५ |

श्री:

# प्राक्कथन

विभाकरं गणेशञ्च गौरीं मृत्युञ्जयं तथा ।
नारायणं हनूमन्तं श्रेयसे प्रणमाम्यहम् ॥

इधर वृत्तपत्रों में पंजाब समस्या, चर्बीकाण्ड, लंका में तमिलजनों पर प्रहार की विशेष चर्चा देखकर मन में यह विचार उठा कि यह सब क्यों हो रहा है ? निरन्तर भ्रष्टाचार की निन्दा हो रही है पर वह बढ़ता ही जा रहा है । आश्चर्य तो तब होता है जब सेना के प्रमुख अधिकारी भी विदेशी राज्यों को गुप्त सूचना देते रहते हों तथा मन्त्रियों पर भ्रष्टाचार के आरोप न्यायालय में सिद्ध किये जा रहे हों ।

ऐसे समय में मन में यह धारणा बनी कि इसका मूलकारण है भारतीय संस्कृति के प्रति अश्रद्धा, राष्ट्र के प्रति प्रच्छन्न विद्रोह, व्यक्तिगत धन और पद की लिप्सा, जलने पर भी ऐंठन न छूटने वाला दम्भ, शासकों की ढुलमुल नीति तथा उनका चापलूसों से घिरा रहना । राजनीति से विरत देश के प्रबुद्ध नागरिक प्राय: ऐसे अवसर पर चुप हैं । इसका कारण उनका दिग्भ्रान्त होना तो नहीं कहा जा सकता है । हाँ, यह अवश्य है कि इस परिस्थिति में वे यह सोचते हैं कि उनकी आवाज नक्कारखाने में तूती की आवाज होगी ।

केवल इसी अव्यवस्था पर प्रहार करने की दृष्टि से इस प्रहसन की रचना हुई है । मूषकवैदुष्यम् की कल्पना के पीछे भाव यह है कि मूषकों का पाण्डित्य ही ऐसा होता है कि वे दूसरों की वस्तु को आत्मगत करने में तथा उसे विकृत एवं विनष्ट करने में निपुणता दिखाते हैं । यह स्वार्थी प्रवृत्ति का द्योतन है । यह स्वार्थ ही वस्तु को विकृत रूप देता है ।

इस पुस्तक में पात्रों के रूप में समाज के प्रबुद्ध वर्ग की निन्दा जैसी कुछ

वस्तु दिखाई देगी। पर इसके पीछे उद्देश्य केवल विचारगत त्रुटियों का दिखाना है, न कि, किसी व्यक्ति का उपहास करना। अग्नि से घर जल जाता है पर वही अग्नि भोजन बनाने का मूलसाधन भी है। उसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती है।

प्रहसन केवल हास्य की अभिव्यक्ति के लिए होता है। उसमें अन्तर्निहित तथ्य वास्तविक होते हुये भी इसलिए उद्वेजक नहीं होते हैं क्योंकि उसका मुख्य उद्देश्य मनोरञ्जन का उत्पादन मात्र होता है। प्रहसन के लिए विदूषक की योजना की जाती है। पर इस प्रहसन में अधिकांश पात्र व्यवस्थित होते हुये भी विदूषक ही हैं। विकृत वेशभूषा, विकृत विचार तथा विकृत उच्चारण इसमें सहायक हैं।

संस्कृत को प्रायः गम्भीर विषयों के लिए ही उपयुक्त समझा जाता है। इस ग्रन्थ के प्रणयन में यह भी उद्देश्य है कि संस्कृत की क्षमता बहुमुखी है, इसकी परीक्षा लेना। इसमें कहाँ तक सफलता मिली है, यह पाठक ही जानें। संस्कृत को जो लोग आम फ़हम ज़बान बनाने की गुज़ारिश करते हैं, शायद उनको भी यह खुश कर सके। उच्चारण में सरलता की दृष्टि से इसमें सन्धि अत्यल्प की गई है।

अन्त में पुनः यह कहना आवश्यक प्रतीत हो रहा है कि इस पुस्तक में किसी व्यक्ति पर आक्षेप नहीं है, वर्तमान सामाजिक व्यवस्था पर अवश्य है। इतनी सफाई के बाद भी यदि किसी को यह न स्वीकृत हो तो भर्तृहरि के निम्नलिखित श्लोक के अतिरिक्त क्या कहा जा सकता है—

निन्दन्तु नीतिनिपुणा यदि वा स्तुवन्तु
लक्ष्मीः समाविशतु गच्छतु वा यथेष्टम्।
अद्यैव वा मरणमस्तु युगान्तरे वा
न्याय्यात्पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः॥

राजकिशोर मणि त्रिपाठी

कृष्णेन्द्रराजभवन, गोरखपुर
मकरसंक्रान्ति, २०४० वि०




श्रीगणेशाय नमः

# मूषक-वैदुष्यम्

— o —

यत्पादरजः प्रणयान्मोदन्तेऽन्धकन्दरस्थाः खनकाः ।
सोऽवतु नित्यं श्रीमान् वो मूषकवाहनो देवः ॥ १ ॥

( नान्द्यन्ते प्रविशति सूत्रधारः )

**सूत्रधारः** : मारिष ! अत्र विदुषां समवायः । कथमेकपदन्यूना नान्दी पुरस्कृता ?

**पारिपार्श्वकः** : आर्य ! ह्यः एव उक्तम्, कथं विस्मृतम् आर्येण, यत्— भगवान् मूषकवाहनो न्यूनतां परिहरति ।

**सूत्रधारः** : आः ! 'अन्यद् भुक्तम् अन्यद् वान्तम्' कथं करोषि । भगवान् मूषकवाहनो न्यूनतां परिहरति इति हेतोः नैते

---

जिसकी चरणधूलि में प्रेम रखने के कारण, अन्धकार युक्त बिलों में रहनेवाले मूषक प्रसन्न रहा करते हैं, वह श्रीयुक्त मूषकवाहन देव ( गणेश जी ) आप लोगों ( दर्शकों ) की नित्य रक्षा करें ।

( नान्दी के अन्त में सूत्रधार आता है )

सूत्रधार : मारिष ! यहाँ विद्वानों का समुदाय है । एक पद से हीन नान्दी क्यों उपस्थित की गई ?

पारिपार्श्वक : आर्य ! कल ही कहा गया आप कैसे भूल गये ? यह कि— भगवान् मूषकवाहन त्रुटि को दूर करते हैं ।

सूत्रधार : आः ! 'खाया कुछ वमन किया कुछ' ऐसा क्यों करते हो । भगवान् मूषकवाहन त्रुटि का परिहार करते हैं, इसलिए उन्हीं

तद्वल्लब्धयशस्का विद्वांसस्त्वां मर्षयिष्यन्ति । एते तु अनालोच्या आलोचकप्रवराः, निरुपाधयोऽपि उपाधिधारिणः, मृदुभाषिणोऽपि कटुकारिणः, असूचीमुखा अपि सूचीनिर्मितिकुशलाः । हन्त, किमेते कथयिष्यन्ति ?

**पारिपार्श्वकः** : क्षम्यतां देव ! ( किञ्चिद् विचिन्त्य ) तर्हि, उपस्थाप्यम् एतेषां चेतश्चमत्काराय किञ्चिन्नवं प्रहसनम् ?

**सूत्रधार** : साधु वत्स ! । सुष्ठूक्तम् ।

अपगतकासो हासो भवति विलासोऽवनमितमुखलक्ष्म्याः ।
सर्वेषां प्रिय एष व्यपगमयति दुःखशकलानि ॥२॥

**पारिपार्श्वकः** : तर्हि, आर्य ! केन सभाजनीया एते, बहुशो धृतोपनेत्रा विद्वन्नेतारः ?

---

की रीति से यशस्वी बने ये विद्वान् तुम्हें क्षमा नहीं करेंगे । ये तो दूसरों की आलोचना में कुशल पर अपनी आलोचना न चाहने वाले होते हैं । ये उपाधि अर्थात् विवेचकत्व से शून्य होते भी उपाधिधारी होते हैं । मृदुभाषी होते हुए भी कटु करनेवाले होते हैं । यद्यपि ये सूचीमुख नहीं होते हैं तथापि सूची बनाने में कुशल होते हैं । दुःख है कि ये क्या कहेंगे ?

पारिपार्श्वक : देव ! क्षमा करें । ( कुछ सोचकर ) तो, इनके चित्त की प्रसन्नता के लिए कोई नया प्रहसन उपस्थित किया जाना चाहिये ?

सूत्रधार : साधु वत्स ! साधु । बहुत ठीक कहा ।

कास को दूर करनेवाला यह हास शिथिलमुखशोभा का विलास होता है । यह सभी को प्रिय है । ( क्योंकि ) यह दुःख के अंश को भी दूर भगाता है ।

पारिपार्श्वक : तो आर्य ! प्रायः चश्मा चढ़ाने वाले ये विद्वानों के अग्रणी किस प्रकार सम्मानित हो सकते हैं ?

सूत्रधारः : अये वत्स ! लुकाटहस्तस्य कबीरस्य, त्यक्तधनपुत्रस्त्रीकस्य मध्यममार्गानुयायिनः सिद्धार्थस्य, भिक्षुचक्रचक्रवर्तिनः आत्मन्येव रममाणस्य गोरक्षनाथस्य क्रीडाभूमौ क्रीडता, जमुईपण्डितवास्तव्येन पण्डितेन, अतएव मुहुर्मुहुः परिस्खलितेन, त्रिपाठिना राजकिशोरमणिना लिखितं नवं प्रहसनं, मूषकवैदुष्यं नाम, नाभिजानासि ?

पारिपाश्र्वकः : आर्य ! कथं नाभिजानामि ? यतस्तुण्डीं गृहीता ततो मतिर्भ्रष्टा । अन्यथा को न जानाति पण्डितमेनम्, ऋते तदुपकृतेभ्यः ।

सूत्रधारः : वत्स क उपकारः ? क उपकर्ता ? कश्चोपकृतः ? उपकारः शास्त्रनिष्ठगुणः । लोके नायं गुणः । पश्य लोकसिद्धान्तम् ।

---

सूत्रधार : अरे वत्स ! लुआठाधारी कबीर की, धन पुत्र स्त्री छोड़ने वाले मध्यममार्ग के अनुयायी सिद्धार्थ की तथा भिक्षुचक्र के चक्रवर्ती, अपने में ही रमनेवाले गोरखनाथ की क्रीडाभूमि में क्रीडा करनेवाले, जमुईपण्डित निवासी पण्डित, इसीलिए बारबार असफल, त्रिपाठी राजकिशोर मणि के द्वारा लिखित मूषकवैदुष्य नामक नये प्रहसन को नहीं जानते हो ?

पारिपाश्र्वक : आर्य क्यों नहीं जानता हूँ ? चूंकि कुंदरू लिया, इसलिए बुद्धि चली गई । नहीं तो, उनके द्वारा उपकृत लोगों को छोड़कर उन पण्डित को कौन नहीं जानता है ?

सूत्रधारः : वत्स उपकार क्या ? उपकार करनेवाला कौन ? उपकृत कौन ? उपकार तो शास्त्रलिखित गुण है । लोक में यह गुण नहीं है । लोक का सिद्धान्त देखो ।

उपकार करनेवाले के विषय में यदि लोक अपकारी न बने

अपि नाम जनो न स्यात् अपकर्तोपकारिणि ।
कथं भूत्वा नतग्रीवः शकटं यशसो बहेत् ॥ ३ ॥

अपि च—

यस्मिन् गेहे भवेद् वासः तत्रच्छिद्रं समाचरेत् ।
धनं तेन पथा नीत्वा मूषकवद् धनी भवेत् ॥ ४ ॥

( नेपथ्ये—अये क एष मय्युपस्थिते अनधिकारिणं मूषकरहस्यं व्याख्याति )

किं शब्द इव श्रूयते ?

**पारिपार्श्वकः** : ( पार्श्वमालोक्य ) आर्य ! सहानुचरो मूषकराज इत एवागच्छति । तदुपसर्पावः,

( इति निष्क्रान्तौ )

( ततः प्रविशति सहानुचरो मूषकराजः अये क एष··· ···इति वदन् )

---

तो गर्दन झुके रहने पर वह यश की गाड़ी को कैसे खींच सकता है ?

और भी—

जिस घर में निवास हो उसमें ही बिल बनाना चाहिये तथा उसी मार्ग से धन ले जाकर चूहे की तरह धनी बनना चाहिये।

( नेपथ्य में—अरे मेरे रहते यह कौन दूसरा अनधिकारी को मूषकरहस्य बता रहा है )

क्या, शब्द जैसा सुनाई पड़ रहा है ?

पारिपार्श्वक : ( बगल में देखकर ) आर्य ! अपने अनुचर के साथ मूषकराज इधर ही आ रहे हैं। तो हम लोग हट जायें।

( दोनों निकल गये )

( इसी समय अये क एष······इत्यादि कहते हुए मूषकराज का अपने अनुचर के साथ प्रवेश होता है )

मूषकराजः : पुंध्वज ! क एष मय्युपस्थिते अनधिकारिणं मूषकरहस्यं व्याख्याति ?

पुंध्वजः : ( इतस्ततो विलोक्य ) कश्चिन्नावलोक्यते देव ! मन्ये, भवन्तं दृष्ट्वा भवद्रीतिमनुसृत्य पलायितः ।

मूषकराजः : ( भूमौ पादं प्रहरन् ) आः पाप ! पलायनरीतिर्ममैव किम् ? पश्य—

मत्स्वामिनोऽपि जनको न पलायितः किम्
भस्मासुरं रहसि वीक्ष्य वरेण पुष्टम् ।
किं वाऽग्रणीर्निपुणधीर्यदुवंशजानां
न स्वीचकार विधिमेनमलं स कृष्णः ॥ ५ ॥

पुंध्वजः : ( भीत इव प्रदर्शयन् ) मर्षयतु देव ! नाहं पलायनविधिं निन्दामि । ममाभिनिवेशस्तु गुणवर्णनेऽस्ति ।

---

मूषकराज : पुंध्वज ! अरे ! मेरे रहते यह कौन दूसरा अनधिकारी को मूषकरहस्य बता रहा है ?

पुंध्वज : ( इधर-उधर देखकर ) कोई तो दिखाई नहीं दे रहा है देव ! ऐसा मानता हूँ कि आपको देखकर आपकी ही रीति का अनुसरण करता हुआ वह भाग गया ।

मूषकराज : ( भूमि पर पैर पटकता हुआ ) आः पाप ! पलायन की विधि क्या मेरी ही है ?

देखो—एकान्त में वरदान से पुष्ट भस्मासुर को देखकर क्या मेरे स्वामी ( गणेश जी ) के पिता भी नहीं भगे थे अथवा यदुवंशियों के अग्रणी निपुण बुद्धिवाले श्रीकृष्ण ने भी इस विधि को भलीभाँति नहीं अपनाया था ?

पुंध्वज : ( डरा हुआ सा दिखाता हुआ ) देव ! क्षमा करें । मैं पलायन के विधि की निन्दा नहीं कर रहा हूँ । मेरा अभिप्राय तो उसके गुणों के वर्णन में है ।

मूषकराजः : ( उपविशन् ) साधु वत्स साधु। पलायनं समुत्कर्षाय कल्पते, यदि पुनरागमनाय स्यात्।

नागानाक्रमते मृगेन्द्रतनयः संकोच्य नैजं वपुः
बाणश्चापि रिपून्प्रधर्षति दृढं गत्वा परस्तादलम्।
भास्वानेष न किं स्वरश्मिनिचयान् संकोच्य सायं पुनः
प्रातस्तान् विशदीकरोति तमसां राशिं जिहीर्षुभृं शम्।६।

पुंध्वजः : देव ! असद्वस्तुप्रतिपादने कोऽस्ति धन्यस्त्वदन्यः।

मूषकराजः : ( क्रोधं नाटयन् ) रे दुष्ट ! वाचाल ! किं कथयसि, 'असद्वस्तुप्रतिपादने' इति ? ( किञ्चिद् विरम्य ) अस्ति वस्तु, असच्च इति विरुद्धम्।

असन्न सत् सच्च कदाप्यसन्न
मतिं विरुद्धां च कथं युनक्षि।

---

मूषकराज : ( बैठता हुआ ) साधु वत्स ! साधु। पलायन समुन्नति के लिए होता है यदि वह पुनः आने के लिए हो।

सिंह का बच्चा अपने शरीर को सिकोड़ कर गजों पर आक्रमण करता है और बाण भी पर्याप्त पीछे हटकर शत्रुओं पर भलीभाँति मार करता है। यह सूर्य अन्धकार की राशि का नाश करनेवाला भी क्या सायङ्काल में अपने किरण समूह को सिमेट कर प्रातःकाल उसका पूर्ण विस्तार नहीं करता है।

पुंध्वज : देव ! असद् वस्तु के प्रतिपादन में आप सरीखा दूसरा कौन समर्थ है।

मूषकराज : ( क्रोध का अभिनय करता हुआ ) अरे दुष्ट ! बकवादी ! क्या कहता है—असद् वस्तु के प्रतिपादन में ? ( थोड़ा रुककर ) 'वस्तु है और नहीं है' यह तो विरोधी वचन है।

असत् सत् नहीं हो सकता और जो सत् है वह कभी भी असत् नहीं हो सकता है। तुम विरुद्ध बुद्धि को क्यों जोड़ रहे

त्वं पुंध्वजः सन् विजहासि सत्यं
सर्वं हि तत्सत् विषयीक्षते यत् ।। ७ ।।

**पुंध्वज :** ( क्षमां प्रार्थयमान इव ) क्षन्तव्योऽहं स्वामिन् । दुर्लालितोऽस्मीति किञ्चिद् वच्मि । अन्यथा, कोऽस्ति त्रिभुवने यो विवादे भवन्तं पराजयेत ।

**मूषकराजः** : ( आश्वस्त इव ) वत्स ! एकदा विडालसंत्रस्ता मूषका गोलपीठसभाम् आकारयन् ।

**पुंध्वजः** : ततः ।

**मूषकराजः** : तत्र दिग्दिगन्तात् नानास्वरूपा नानावेशधारिणो नानासिद्धान्ता मूषकाः समागताः ।

**पुंध्वजः** : ततस्ततः

---

हो । अरे तुम पुंध्वज होते हुये भी सत्य का परित्याग कर रहे हो । ध्यान रखो, इन्द्रियाँ जिसका अनुभव करती हैं वह सब सत्य है ।

पुंध्वज : ( क्षमा माँगता हुआ सा ) स्वामिन् ! क्षमा करें । आपके द्वारा प्यार से पाला गया हूँ इसलिए कुछ कह देता हूँ । नहीं तो, इस त्रिभुवन में कौन है जो आपको विवाद में पराजित कर दे ।

मूषकराज : ( आश्वस्त होता हुआ सा ) वत्स ! एक बार विडाल से डरे हुये मूषक गोलपीठ सभा ( Roand Table Conference ) बुलाये ।

पुंध्वज : तब

मूषकराज : वहाँ प्रत्येक दिशाओं से अनेक स्वरूप वाले अनेक वेशधारी अनेक विचार वाले मूषक आये ।

पुंध्वज : इसके बाद

मूषकराजः : बहुषु विचारणीयेषु एकः अयमपि विषयस्तत्रासीत् यत् जगति द्विप्रकारकः प्राणी दुर्बलो बलवान् च। बलवान् सदा दुर्बलं घातयति। न चास्त्युपायः प्रतीकारस्य। तत्र कथं वर्तितव्यम् इति।

पुंध्वजः : ततः

मूषकराजः : बलवद्भिः सन्धिर्विधातव्यः इति निर्णयः अव्यवहार्य आसीत्, विडालो यतः न सन्धिमाकांक्षति। विग्रहोऽपि नास्त्युपायः, यतः प्रतिपक्षी बलवानस्ति। एवम् अनेकोपायान् अपायांश्च विचिन्तयन्ती सा सभा, बङ्गादागतस्य आखुप्रवरस्य परामर्शे सन्तुष्टा जाता।

पुंध्वजः : क आसीत् परामर्शः ?

मूषकराजः : आयान्तं विडालं दृष्ट्वा पलायनं विधेयम्।

---

मूषकराज : वहाँ बहुत से विचारयोग्य विषयों में एक यह भी विषय था कि संसार में दो प्रकार के प्राणी होते हैं। एक दुर्बल तथा दूसरा बलवान्। बलवान् सदा दुर्बल का घात करता है और इसके प्रतिकार का उपाय भी नहीं है। ऐसे समय में कैसे रहना चाहिये।

पुंध्वज : तब

मूषकराज : बलवानों से सन्धि करनी चाहिये, यह निर्णय व्यवहार योग्य नहीं था। क्योंकि विडाल सन्धि नहीं चाहता है। बैर भी उपाय नहीं है। क्योंकि प्रतिपक्षी बलवान् है। इस प्रकार अनेक उपाय और अपायों को सोचती हुई वह सभा वङ्ग से आये एक मूषकोपाध्याय के परामर्श पर सन्तुष्ट हो गई।

पुंध्वज : क्या परामर्श था ?

मूषकराज : आते हुए विडाल को देखकर भाग जाना चाहिये।

**पुंध्वजः** : परं विडालः कदा आयास्यति इति कथं निश्चेयम् ?

**मूषकराजः** : अत्रापि सभया विचारः कृतः। तत्रासीन्निर्णयः यत्, विडालगले घण्टिका प्रतिष्ठापयितव्या। ततः तदागमन-वेलाज्ञानम् अनायासतो भविष्यति।

**पुंध्वजः** : परं क एनां प्रतिष्ठापयिष्यति ?

**मूषकराजः** : अरे क्षिप्रवादिन् ! अत्र निर्णयाभावे सभैव विसर्जिता।

**पुंध्वजः** : ततः।

**मूषकराजः** : तत्र सभायाम् अहमप्यासम्। आत्मजातेरिमां दुर्बलतां दृष्टवा दूयमानोऽहं, विश्वस्मिन् मूषकसाम्राज्यं स्थापयितुं तस्मिन्नेव क्षणे कृतनिश्चयः, अद्य यावत् प्रयतमानोऽस्मि।

**पुंध्वजः** : किं लब्धं साफल्यं देवेन ?

**मूषकराजः** : अरे दिवान्धिकाभ्रातः ! किं न पश्यसि ?

---

पुंध्वज : पर विडाल कब आयेगा, यह कैसे जानें।

मूषकराज : इस पर भी सभा ने विचार किया। वहाँ यह निर्णय हुआ कि विडाल के गले में घंटी बाँध दी जाय। इससे सरलतापूर्वक उसके आने के समय का ज्ञान हो जायेगा।

पुंध्वज : पर इसे कौन बाँधेगा ?

मूषकराज : अरे तुरत बोलने वाले ! इस विषय पर निर्णय के अभाव में सभा ही समाप्त हो गई।

पुंध्वज : तब।

मूषकराज : उस सभा में मैं भी था। अपनी जाति की इस दुर्बलता को देखकर दु:खी मैं उसी क्षण पूरे संसार में मूषकसाम्राज्य स्थापित करने का निश्चय करके आज तक प्रयत्नशील हूँ।

पुंध्वज : क्या देव ने सफलता पाई ?

मूषकराज : अरे दिवान्धिका ( छछून्दर ) के भाई ! क्या नहीं देख रहे

फ्रांसोऽस्तु रूसोऽस्तु भवेन्नु चीनः
जापान इंग्लैण्ड इराकदेशः।
स्यादीटली किंस्विदमेरिका वा
मान्योऽस्मि सर्वैरिह भारतेऽपि ॥ ८ ॥

पुंध्वजः : देव ! 'भारतेऽपि' इति कथयति। अत्र अपि पदस्य किं स्वारस्यम् ?

मूषकराजः : वत्स ! जयो हि द्विविधो भवति। देशजयः बुद्धिजयश्च। आस्थादृष्ट्या यस्मिन् देशे एक एव सिद्धान्तः, तत्र बुद्धिजयः सुकरः। यत्र तु समाजदृष्ट्या अनेके सिद्धान्ताः, तत्र देशजयः सुकरः।

पुंध्वज : अनेन किम् ?

मूषकराजः : वत्स ! भारततेरा देशाः आस्थादृष्ट्या एकतामापन्ना इव। तत्र कञ्चिद् वाग्जालिकं छद्मगृहीतमहात्मवेशं प्रेष्य

---

हो ? फ्रांस हो या रूस हो अथवा चीन हो, जापान इंगलैण्ड इराक अथवा इटली हो या अमेरिका ही हो सभी के द्वारा मैं मान्य हूँ। इस भारत में भी ( मान्य हूँ )।

पुंध्वज : देव ! आप 'भारत में भी' यह कह रहे हैं। यहाँ इस 'भी' का क्या तात्पर्य है ?

मूषकराज : बच्चे ! जय दो प्रकार का होता है। देशजय और बुद्धिजय। आस्था की दृष्टि से जिस देश में एक ही सिद्धान्त होता है, वहाँ बुद्धिजय सरल होता है और जहाँ समाज की दृष्टि से अनेक सिद्धान्त होते हैं वहाँ देशजय सरल होता है।

पुंध्वज : इससे क्या हुआ ?

मूषकराज : वत्स ! भारत से अतिरिक्त देश आस्था की दृष्टि से एकता प्राप्त जैसे हैं। वहाँ किसी वाग्जाल फैलाने वाले छद्म से महात्मा का वेश धारण करनेवाले को भेजकर बुद्धिजय करने में समर्थ

बुद्धिजयं कर्तुं समर्थोऽस्मि । समाजदृष्ट्या बहुशो भिन्ने अस्मिन् भारते देशजयं कर्तुं कश्चित् अल्पसाधनोऽपि समर्थः । नात्र बुद्धिजयः सुकरः ।

पुंध्वजः : ततः ।

मूषकराजः : अत्र भारतेऽपि सर्वत्र सर्वेष्वेव सिद्धान्तेषु मूषकतत्त्वं विनिवेश्य बुद्धिजयः कृतः । अतो ब्रवीमि—भारतेऽपि ।

( ततः प्रविशति दौवारिकः )

दौवारिकः : ( प्रणमन् ) जयतु महाराजः । कश्चित् प्रजाजन इव द्वारि समुपस्थितः । स भवन्तं दिदृक्षते ।

मूषकराजः : ( पुंध्वजं विलोकयन् ) पुंध्वज ! किं केनापि अयं समयः प्राङ्निश्चितः साक्षात्काराय ?

पुंध्वजः : ( पञ्जिकामवलोकयन् ) न स्वामिन् ।

---

हूँ । समाज की दृष्टि से बहुधा भिन्न इस भारत में कोई अल्पसाधन व्यक्ति भी देशजय करने में समर्थ है । यहाँ बुद्धिजय करना आसान नहीं है ।

पुंध्वज : तब ।

मूषकराज : इस भारत में भी सर्वत्र सभी सिद्धान्तों में मूषकतत्त्व घुसाकर बुद्धिजय कर लिया है । इसलिए कहता हूँ—भारत में भी ।

( इसके बाद दौवारिक आता है )

दौवारिक : ( प्रणाम करता हुआ ) महाराज की जय हो । कोई प्रजाजन जैसा व्यक्ति द्वार पर आया है । वह आपको देखना चाहता है ।

मूषकराज : ( पुंध्वज को देखता हुआ ) पुंध्वज ! किसी ने भी क्या साक्षात्कार के लिए यह समय पहले से निश्चित किया है ?

पुंध्वज : ( रजिस्टर देखता हुआ ) नहीं स्वामी ।

मूषकराजः : दौवारिक ! समयनिश्चयाभावे न कोऽपि मां द्रष्टुं समर्थः ।

( भीतिं नाटयति. दौवारिके परावर्तिते )

पुंध्वज ! जानासि अस्य रहस्यम् ? 'यस्मिन् कस्मिन् एव क्षणे राजा प्रजाभिः आकारयितव्यः' इति भारतीये सिद्धान्ते सहसा प्रजाप्रवेशो निषिद्धः इति मूषकसिद्धान्तः प्रवेशितः । अनेन सद्यः प्रजाः स्वदुःखं न कथयिष्यन्ति । शनैः शनैः आपत्तिमपि विस्मरिष्यन्ति । एवम् शासक-चिन्ता स्वयमेव व्यपगता भविष्यति । शासनदृष्ट्या इदम् प्रथमं मूषकरहस्यम् ।

पुंध्वजः : अनेन तु शासनोद्देश्यं निष्फलं स्यात् । शासकैः शासित-चिन्ता कर्तव्यैव इति राजनीतिः । शासकाः करान् गृह्णन्ति ।

---

मूषकराज : दौवारिक ! समयनिश्चय के अभाव में कोई भी मुझसे भेंट नहीं कर सकता है ।

( भय का अभिनय करते हुये दौवारिक के चले जाने पर )

पुंध्वज ! इसका रहस्य जानते हो ? 'जिस किसी क्षण में प्रजा के द्वारा राजा बुलाये जा सकते हैं' इस भारतीय सिद्धान्त में 'सहसा प्रजा का प्रवेश निषिद्ध है' यह मूषक सिद्धान्त घुसाया गया है । इससे तुरन्त प्रजा अपना दुःख नहीं कह पायेगी । धीरे-धीरे आपत्ति भी भूल जायेगी । इस प्रकार शासक की चिन्ता अपने आप दूर हो जायेगी । शासन की दृष्टि से यह पहला मूषकरहस्य है ।

पुंध्वज : इससे तो शासन का उद्देश्य ही निष्फल हो सकता है । शासकों को शासित की चिन्ता करनी ही चाहिये । यह राजनीति है । शासक टैक्स लेते हैं ।

मूषकराजः : दौवारिक ! समयनिश्चयाभावे न कोऽपि मां द्रष्टुं समर्थः ।

( भीतिं नाटयति दौवारिके परावर्तिते )

पुंध्वज ! जानासि अस्य रहस्यम् ? 'यस्मिन् कस्मिन् एव क्षणे राजा प्रजाभिः आकारयितव्यः' इति भारतीये सिद्धान्ते सहसा प्रजाप्रवेशो निषिद्धः इति मूषकसिद्धान्तः प्रवेशितः । अनेन सद्यः प्रजाः स्वदुःखं न कथयिष्यन्ति । शनैः शनैः आपत्तिमपि विस्मरिष्यन्ति । एवम् शासक-चिन्ता स्वयमेव व्यपगता भविष्यति । शासनदृष्टया इदम् प्रथमं मूषकरहस्यम् ।

पुंध्वजः : अनेन तु शासनोद्देश्यं निष्फलं स्यात् । शासकैः शासित-चिन्ता कर्तव्यैव इति राजनीतिः । शासकाः करान् गृह्णन्ति ।

---

मूषकराज : दौवारिक ! समयनिश्चय के अभाव में कोई भी मुझसे भेंट नहीं कर सकता है ।

( भय का अभिनय करते हुये दौवारिक के चले जाने पर )

पुंध्वज ! इसका रहस्य जानते हो ? 'जिस किसी क्षण में प्रजा के द्वारा राजा बुलाये जा सकते हैं' इस भारतीय सिद्धान्त में 'सहसा प्रजा का प्रवेश निषिद्ध है' यह मूषक सिद्धान्त घुसाया गया है । इससे तुरन्त प्रजा अपना दुःख नहीं कह पायेगी । धीरे-धीरे आपत्ति भी भूल जायेगी । इस प्रकार शासक की चिन्ता अपने आप दूर हो जायेगी । शासन की दृष्टि से यह पहला मूषकरहस्य है ।

पुंध्वज : इससे तो शासन का उद्देश्य ही निष्फल हो सकता है । शासकों को शासित की चिन्ता करनी ही चाहिये । यह राजनीति है । शासक टैक्स लेते हैं ।

मूषकराजः : ( क्रोधं नाटयन् ) रे मूर्ख ! किं त्वं मे गुरुः ? किं माम् अधिक्षिपसि ? पश्य—

सूर्यः किं सरितां न कर्षति जलं दृष्ट्वाऽपि दीनां दशाम्
अग्निर्वा न करोति भस्म सकलं काष्ठं निजाधायकम् ।
नाचार्यैरपराधसीम्नि कथितो भूपैः कराणां ग्रहः
किं कश्चिन्मधुहारकोऽपि कुरुते चिन्तां मधूत्पत्तिजाम् ।९।

पुंध्वजः : मर्षयतु देव ! अल्पज्ञोऽस्मि ।

मूषकराजः : ( विहसन् ) वत्स ! बुद्धिमानसि । परं त्वं मूषकः, अहन्तु मूषकराजः ।

पुंध्वजः : अथ किम् ।

मूषकराजः : वत्स ! शृणु । मूषकसिद्धान्ते धृतं राष्ट्रम् अनेन इति व्युत्पत्त्या शासनाध्यक्षः धृतराष्ट्रपदेन उच्यते । सः

---

मूषकराज : ( क्रोध दिखाता हुआ ) अरे मूर्ख ! क्या तुम मेरे गुरु हो ? क्या मुझ पर आक्षेप करते हो ? देखो—

दीन दशा को देखकर भी नदियों का जल क्या सूर्य नहीं खींचता है अथवा अपने आधारभूत सम्पूर्ण काष्ठ को अग्नि भस्म नहीं करता है ? आचार्यों ने राजाओं के द्वारा करों का ग्रहण अपराध की सीमा में नहीं माना है । क्या कोई मधु निकालने वाला मधु की उत्पत्ति के विषय में चिंता भी करता है ?

पुंध्वज : देव ! क्षमा करें । अल्पज्ञ हूँ ।

मूषकराज : ( हँसता हुआ ) वत्स ! बुद्धिमान् हो । पर तुम मूषक हो और मैं मूषकराज ।

पुंध्वज : और क्या ।

मूषकराज : बच्चे ! सुनो । मूषकसिद्धान्त में 'जिसने राष्ट्र धारण किया' इस व्युत्पत्ति से शासन के अध्यक्ष को धृतराष्ट्र कहा जाता है ।

अकर्मण्य:, स्वार्थदृष्टया गृध्रनेत्रोऽपि सन् परार्थतः अन्धो भवति । अस्य शताधिका अविनीताः सहायका भवन्ति । विरोधः स्वाभाविकः इति हेतोः पञ्चषा एव विरोधिनो भवन्ति ।

पुंध्वजः : सम्प्रति धृतराष्ट्रशब्दस्तु न प्रयुज्यते ?

मूषकराजः : एवमेव । अधुना तु पत्यन्तः प्रयोगो भवति । यथा—राष्ट्रपतिः, सभापतिः कुलपतिश्च । अयमेव क्वचित् अध्यक्षपदेन, अन्यत्र मालिकपदेन, अपरत्र इन्चार्ज आदिशब्दैः व्यवह्रियते ।

पुंध्वजः : स्वामिन् ! अस्य किं प्रधानं कार्यं भवति ?

मूषकराजः : प्रिय वत्स ! अयं स्वशासितेषु वैमत्यम् उत्पाद्य विभिन्नेन नाम्ना तेषां धनग्रहणं श्रमग्रहणं वा करोति ।

---

वह अकर्मण्य होता है । अपने लाभ की दृष्टि से वह गृध्र के समान देखने वाला होता हुआ भी दूसरे के लाभ की दृष्टि से अन्धा होता है । इसके सैकड़ों दुष्ट सहायक होते हैं । विरोध भी स्वाभाविक है, इस कारण पाँच या छः विरोधी होते हैं ।

पुंध्वज : पर आजकल धृतराष्ट्र शब्द का प्रयोग नहीं हो रहा है ?

मूषकराज : ऐसा ही है । आजकल तो पति अन्त वाले शब्दों का प्रयोग हो रहा है । जैसे—राष्ट्रपति, सभापति और कुलपति । यह ही कहीं पर अध्यक्ष, कहीं मालिक, कहीं इंचार्ज आदि शब्दों से व्यवहृत हो रहा है ।

पुंध्वज : इसका प्रधान कार्य क्या होता है, स्वामी ?

मूषकराज : प्रिय वत्स ! यह अपने द्वारा शासितों में विरुद्धमति उत्पन्न करके भिन्न भिन्न प्रकार से उनके धन का ग्रहण अथवा श्रम का ग्रहण करता है ।

पुंध्वजः : देव ! शासिताः विरोधं कथं न कुर्वन्ति ?

मूषकराजः : साधु वत्स ! सुष्ठु पृष्टम् । तैः विरोधवारणार्थं चिन्तन पद्धतिः विकृता क्रियते । यथा सदाचारिणः कदाचारिणो वा शासकाः सेव्या एव, न तु विरोधार्हाः । स्वार्थसिद्ध्यर्थं तैर्नियमा अपि निर्मीयन्ते ।

पुंध्वजः : देव ! कथमेते शासिताः स्वीकुर्वन्ति ?

मूषकराजः : मस्तिष्कशोधनात् ते तथैव चिन्तयन्ति यथा शासको वाञ्छति । पश्य—

तूष्णीम्भूय न किं श्रयन्ति रजकान् भारेण नम्राः खराः
किं वा नैव समुद्वहन्ति शकटानेते क्षुधार्ता वृषाः ॥
हिन्दुस्त्री मनसाऽपि किं प्रकुरुते पत्युर्विरोधं क्वचित् ।
बद्धाः सन्ति य एकदाऽपि मनसा बद्धाश्च ते सर्वथा ।१०।

पुंध्वज : देव ! शासित लोग विरोध क्यों नहीं करते हैं ?

मूषकराज : बहुत ठीक बच्चे ! ठीक पूछा । विरोध निवारण के लिए वे लोग चिन्तन का मार्ग विकृत कर देते हैं । जैसे—'सदाचारी हो या कदाचारी शासक की सेवा होनी ही चाहिये । वे विरोध के योग्य नहीं हैं ।' अपने हित में वे शासक नियम भी बना डालते हैं ।

पुंध्वज : देव ! शासित उसे स्वीकार कैसे कर लेते हैं ।

मूषकराज : मस्तिष्कशोधन के द्वारा वे शासित वैसा ही सोचते हैं जैसा शासक चाहता है । देखो—

भार से दबे हुये गदहे क्या चुपचाप धोबी की सेवा नहीं करते हैं अथवा भूखे बैल गाड़ियों को नहीं खींचते हैं ? हिंदुओं की स्त्रियाँ क्या कभी मन से भी पति का विरोध कर पाती हैं ? मन से जो एक बार भी बँध जाते हैं वे सदा बँधे ही रहते हैं ।

पुंध्वजः : स्वामिन् ! न केवलं राजैव भवान्, मन्ये बहुज्ञोऽपि। अतः किमपि पिपृच्छिषामि।

मूषकराजः : पृच्छ वत्स !

पुंध्वजः : शासकेन प्रजाभिः कथं व्यवहर्त्तव्यम् ?

मूषकराजः : प्रकृतिं परीक्ष्य।

पुंध्वजः : का प्रकृतिः ?

मूषकराजः : विकृतिहेतुः।

पुंध्वजः : कथमिव ?

मूषकराजः : शृणु। सांख्यनये क्षितिजल - समीर - पावक - गगनानि विकृतिरेव, न प्रकृतिः। मूषकनीतौ विकृतेरेव हेतुत्वात् व्यवहारबाहुल्येन एतद्विकृतिनिर्मिताः गो-गर्दभ-श्वान-वृक-मूषकप्रकृतिकाः प्रजाः प्रजायन्ते। ता विज्ञाय ताभिस्तथा व्यवहर्त्तव्यम्।

---

पुंध्वज : स्वामिन् ! आप केवल राजा ही नहीं हैं, मानता हूँ आप बहुत जानने वाले भी हैं। इसलिए कुछ पूछना चाहता हूँ।

मूषकराज : पूछो वत्स !

पुंध्वज : शासकों को प्रजा के साथ कैसे व्यवहार करना चाहिये ?

मूषकराज : प्रकृति की परीक्षा करके।

पुंध्वज : प्रकृति किसे कहते हैं ?

मूषकराज : विकृति जिसका कारण है।

पुंध्वज : कैसे ?

मूषकराज : सुनो। सांख्यनय में पृथ्वी जल वायु अग्नि और आकाश विकृति ही हैं। ये प्रकृति नहीं है। मूषकनीति में विकृति को ही कारण मानने के कारण इन विकृतियों से निर्मित गौ-गदहा-कुत्ता-भेड़िया तथा चूहा प्रकृति वाली प्रजा उत्पन्न होती है। उन्हें जानकर उनसे वैसा ही व्यवहार करना चाहिये।

पुंध्वजः : किमासु शासकेन समतया व्यवहर्त्तव्यम् ?

मूषकराजः : ( परिहसन् ) न वत्स ! शासकाः श्वानप्रियाः । गोगर्दभाभ्याम् नापत्तिः । वृकैः सावधानतया भवितव्यम् । मूषकास्तु सजातीया एव ।

पुंध्वजः : श्वानोऽपि मूषकविरोधी एव देव !

मूषकराजः : (शिरश्चालयन्) परिणामे एवं भवति। परन्तु परिणामं कः प्रतीक्षेत । वयं परिणामं न पश्यामः ।

( ततः प्रविशति दौवारिकः )

दौवारिकः : जयतु महाराजः । धृतसद्योधौतवस्त्रः सोपनेत्रः महाराज्ञ्या स्थापितभ्रातृजायासम्बन्धः नाम्ना भवन्तं स्मरन् कश्चिद् विचित्रो जनो द्वारि समुपस्थितः । तत्र देवः प्रमाणम् ।

मूषकराजः : त्वरितं प्रवेशय ।

---

पुंध्वज : क्या इनमें शासक को बराबरी का व्यवहार करना चाहिये ।

मूषकराज : ( हँसता हुआ ) नहीं, वत्स ! शासक कुत्तों के प्रेमी होते हैं । गौ और गदहों से कोई आपत्ति नहीं है । भेड़ियों से सावधान रहना चाहिये । चूहे तो अपनी ही जाति के हैं ।

पुंध्वज : देव ! कुत्ता भी मूषक का विरोधी ही होता है ।

मूषकराज : ( शिर हिलाता हुआ ) परिणाम में ऐसा होता है । परन्तु कौन परिणाम की प्रतीक्षा करे । हम लोग परिणाम नहीं देखते हैं ।

( दौवारिक का प्रवेश होता है )

दौवारिक : महाराज की जय हो । तुरत धुला हुआ वस्त्र पहने, चश्मा चढ़ाये, महारानी के साथ भाभी का सम्बन्ध बताते हुये, आपका नाम लेकर आपको स्मरण करते हुये कोई विचित्र व्यक्ति बाहर आये हुये हैं । इस विषय में आपकी जैसी आज्ञा ।

मूषकराज : शीघ्र भेजो।

( दौवारिकः प्रतिगच्छति )

पुंध्वजः : नायं समयः केनचिदपि साक्षात्कर्तुम् देव !

मूषकराजः : मुखं पिधेहि। मूर्खोऽसि। न जानासि, त्यक्तस्ववृत्तिः श्ववृत्तिरयं चमचा आगच्छति।

पुंध्वजः : चमचा इति ?

मूषकराजः : आम्। चरित्रहीनतायाः मत्सरतायाः चाटुकारितायाश्च आद्याक्षराणि संगृह्य 'चमचा' शब्दो विनिर्मित इति।

पुंध्वजः : तेन किम् ?

मूषकराजः : दत्तकार्यनिर्वहणक्षमजनवत् अस्य प्रवेशो न निषिद्धः। विटचेटसहायाः राजानो भवन्ति।

( ततः प्रविशति मन्दं मन्दं विहसन् चमचाः )

( दौवारिक चला जाता है )

पुंध्वज : देव ! किसी से मिलने का समय यह नहीं है।

मूषकराज : मुँह बन्द करो। मूर्ख हो। नहीं जानते हो, अपनी वृत्ति का परित्याग करके कुत्ते की वृत्ति को अपनाने वाला 'चमचा' आ रहा है।

पुंध्वज : चमचा क्या ?

मूषकराज : हाँ। चरित्रहीनता मत्सरता तथा चाटुकारिता के पहले वाले अक्षरों को जोड़कर यह चमचा शब्द बना है।

पुंध्वज : इससे क्या हुआ ?

मूषकराज : दिये हुये कार्य को सम्पादन करने में समर्थ व्यक्ति की भाँति इसका प्रवेश निषिद्ध नहीं होता है। राजा लोगों के पास विट चेट रहते ही हैं।

( इसके बाद मुसकराता हुआ चमचा आता है )

मूषकराजः : आः ! चिराद् दृष्टोऽसि विश्वकद्रो ! आगच्छ आगच्छ, अत्र उपविश । अप्यनामयं सर्वत्र ?

विश्वकद्रुः : ( चू चू चू इति वदन्, दक्षिणपार्श्वे समुपविशन्, मूषकराजपृष्ठं वामहस्तेन स्पृशन्, आत्मानं श्रमश्रान्तमिव प्रदर्शयन् ) उन्दुरुशिरोमणे ! किं कुशलम् । अधोगन्तैवाऽसि । स्ववृत्तिं परित्यज्य किमाप्नोमि ?

मूषकराजः : ( पुंध्वजं पश्यन् ) कुत्र मोदकाः ?

पुंध्वजः : ( पार्श्वस्थमोदकपात्रमानयन् ) एते भगवन् ।

मूषकराजः : पुंध्वज ! अचिरादेव करिष्यमाण-प्रतिनिधि-सम्मेलन-व्यवस्था जाता ?

पुंध्वजः : ननु पश्यामि ।

(निष्क्रान्तः)

विश्वकद्रुः : ( ही ही ही ही इति कुर्वन् ) कृतं निर्मक्षिकम् ।

मूषकराज : आः विश्वकद्रु ! बहुत दिनों पर दिखाई पड़े । आवो आवो, यहाँ बैठो । सर्वत्र कुशल तो है ।

विश्वकद्रु : ( चू चू चू करता हुआ, दाहिने बगल बैठता हुआ, मूषकराज के पीठ को बायें हाथ से छूता हुआ, अपने को थका हुआ सा दिखाता हुआ ) मूषकराज ! क्या कुशल है । तुम अधोगन्ता ही हो । अपनी वृत्ति का परित्याग करके क्या पा रहा हूँ ?

मूषकराज : ( पुंध्वज को देखता हुआ ) लड्डू कहाँ हैं ?

पुंध्वज : ( पास में रखे लड्डू के बर्तन को लाता हुआ ) ये हैं श्रीमन् ।

मूषकराज : पुंध्वज ! अभी अभी होने वाली प्रतिनिधि सम्मेलन की व्यवस्था हो चुकी है ?

पुंध्वज : अभी देखता हूँ ।

( चला गया )

विश्वकद्रु : ( ही ही ही ही करता हुआ ) एकदम एकान्त कर दिया ।

**मूषकराजः** : अथ किम् ।

**विश्वकद्रुः** : ( मोदकान् भक्षयन् ) अद्य तुष्टिर्जाता । येन रोगस्तेनैव शान्तिः । त्वत्सदृशा उदरे कूर्दमाना आसन् । त्वद्दर्शनेन रोगमुक्तोऽस्मि ।

**मूषकराजः** : न्यस्तकार्ये किं कृतम् ?

**विश्वकद्रु** : ( अपहसन् ) किं न कृतम् ? (अक्षिणी निकोच्य ) पौरुषं विस्मृत्य शासनमुखापेक्षिणो जानपदाः जाताः ।

**मूषकराजः** : साधु ।

अजगर इव भाग्याद् भोजने बद्धनिष्ठः,
स्फुटमपि निजलाभं वीक्षितुं वासरान्धः ।
शुनक इव निदेशं पालयन् शासकीयं
यदि भवति जनश्चेत् सैव वृद्धिर्हि शास्तुः ॥११॥

अपरं किं कृतम् ?

---

**मूषकराज** : और क्या ।

**विश्वकद्रु** : ( मोदक खाता हुआ ) आज तृप्ति हुई । जिससे रोग, उसी से शान्ति । तुम्हारे सरीखे पेट में कूद रहे थे । तुम्हारे दर्शन से रोग मुक्त हो गया ।

**मूषकराज** : बताये गये काम में क्या किया ?

**विश्वकद्रु** : ( अट्टहास करता हुआ ) क्या नहीं किया ? ( आँखें दबाकर ) पौरुष को भूलकर नागरिक शासन के मुख को देखने वाले हो गये हैं ।

**मूषकराज** : बहुत उत्तम ।

यदि जनता अजगर के समान भाग्य से भोजन के प्रति निष्ठावाली हो जाय, अपने स्फुट लाभ को देखने में उल्लू जैसी हो जाय तथा कुत्ते के समान शासन के आदेश को मानने वाली हो जाय तो यह ही शासक की उन्नति मानी जाती है ।

विश्वकद्रुः : चिरं वर्द्धस्व। कदाचारं गर्हयन्तोऽप्येते कदाचाररता एव प्रजाजनाः।

मूषकराजः : सुष्ठु सुष्ठु।

भवन्तु जैना यदि गोवसाप्रियाः,
तथैव बौद्धाश्च भवन्तु हिंसकाः।
सिखाः स्वदेशस्य विखण्डने रताः,
मन्ये जयोऽयं मम राज्यपद्धतेः ॥१२॥

अन्यत् कथय।

विश्वकद्रुः : क्वचिदपि कथने करणे नैकरूपता दृश्यते देशे। पत्रकारा अपि यल्लिखन्ति तन्न वाञ्छन्ति। यद् वाञ्छन्ति तन्न लिखन्ति।

मूषकराजः : नात्र दोषः।

धनिनां वृत्तपत्राणि संचिन्वन्ति धनं यदि।
सम्पत्तिसञ्चयाक्षेपस्तत्र नित्यं प्रकाश्यताम् ॥ १३ ॥

---

विश्वकद्रु । दीर्घजीवी होवो। कुत्सित आचार की निन्दा करती हुई भी प्रजा स्वयं कुत्सित आचार में लिप्त है।

मूषकराज : ठीक ठीक।

यदि जैन लोग गाय की चर्बी के प्रेमी हो जाँय, उसी प्रकार यदि बौद्ध लोग हिंसक हो जाँय तथा सिख लोग अपने देश को बाँटने में लग जाँय तो मैं मानता हूँ कि मेरी राज्य संचालन पद्धति का यह जय ( उत्कर्ष ) है।

और कहो।

विश्वकद्रु : देश में कहीं भी कथनी और करनी में एकरूपता नहीं दिखाई दे रही है। पत्रकार भी जो लिखते हैं, उसे नहीं चाहते हैं तथा जो चाहते हैं उसे लिखते नहीं हैं।

मूषकराज : इसमें कोई दोष नहीं है।

धनिकों के समाचार पत्र यदि धन इकट्ठा कर रहे हैं

आपत्तिवारणार्थं चेत् शासनस्वीकृतं धनम् ।
कर्मचारिविभक्तं स्यात् मनाग्दोषो न दृश्यते ।। १४ ।।
विरोधिभ्यः समाजस्य प्राप्तं यत्प्रचुरं धनम् ।
का हानिस्तेन मोदन्ते नेतारः किंकरा यदि ।। १५ ।।

विश्वकद्रुः : श्रीमन्तः ! भवतां निर्देशात् सर्वम् अपकृतम्, पर न लब्धः पारितोषिकः ।

मूषकराजः : कथं न लब्धः ? आयोगे किं न नियुक्तः ? पर्यालोचन-कार्यं न त्वदधीनम् ? निदेशकत्वेन त्वमेव नाङ्गीकृतः ?

विश्वकद्रुः : नैतत् पर्याप्तम् । मूषकराज ! स्मर्तव्यम् आसन्नं निर्वाचनम् ।

मूषकराजः : रे दुष्ट ! मां बिभीषयसे । अलीकसारमेय ! मयैव

तो उनमें धनसञ्चयविषयक आक्षेप प्रतिदिन छपा करें । आपत्ति के निवारण के लिए शासन द्वारा स्वीकृत धन यदि कर्मचारियों में बँट जाय तो इसमें थोड़ा भी दोष नहीं है । समाज के विरोधियों से जो विशाल धन मिलता है, उससे यदि नेतागण तथा जी हजूरी करनेवाले लोग प्रसन्न होते हैं तो इससे कोई हानि तो नहीं है ।

विश्वकद्रु : श्रीमन् ! आपके निर्देश से सब बुराइयाँ फैलाई पर इनाम नहीं मिला ।

मूषकराज : क्यों नहीं पाये ? क्या आयोग में तुम नियुक्त नहीं हो ? निरीक्षण का कार्य क्या तुम्हारे अधीन नहीं है ? डाइरेक्टर के रूप में तुम लिये नहीं गये हो ?

विश्वकद्रु : यह पूरा नहीं है । मूषकराज ! स्मरण करें, चुनाव निकट है ।

मूषकराज : अरे दुष्ट ! मुझको डराता है । नकली कुत्ते ! मुझसे ही बने

निर्मितः मामेव अधिक्षिपसि । ( करतलध्वनिं कुर्वन् ) कः कोऽत्र भोः ! निष्कासय एनम् ।

विश्वकद्रुः : क्षमस्व भगवन् क्षमस्व । ( पादयोः पतति । कर्णौ स्पृशन् उत्तिष्ठति तिष्ठति च ) त्वमेव सर्वं मम देवदेव । न पुनस्तव क्रोधाग्नौ शलभीभविष्यामि । मर्षय मर्षय । ( रोदिति )

( ततः प्रविशति दौवारिकः )

दौवारिकः : ( कृताञ्जलिः ) का आज्ञा महाराजस्य ?

मूषकराजः : किम्, पुंध्वजेन किमपि सन्दिष्टम् ?

दौवारिकः : प्रतिनिधि—सम्मेलनव्यवस्था जाता । अत्रभवद्भिः सम्भावनीयाः प्रतिनिधयः ।

मूषकराजः : स्वनियोगमशून्यं कुरु ।

( दौवारिकः प्रतिगच्छति )

हो और मुझ पर गुर्राते हो । ( ताली बजाता हुआ ) यहाँ कोई है ? इसको बाहर करो ।

विश्वकद्रु : क्षमा करें, भगवन्, क्षमा करें । ( पैरों पर गिरता है । कानों को पकड़ कर उठता बैठता है ) हे देव ! तुम्हीं मेरे सब कुछ हो । अब तुम्हारी क्रोध अग्नि में पतंगा नहीं बनूँगा । माफ करो माफ करो । ( रोता है )

( तभी दौवारिक आता है )

दौवारिक : ( हाथ जोड़े हुये ) महाराज की क्या आज्ञा है ?

मूषकराज : क्या, पुंध्वज ने कोई सन्देश दिया ?

दौवारिक : प्रतिनिधियों के सम्मेलन की व्यवस्था हो चुकी है । आपके द्वारा प्रतिनिधि गण श्रेयः प्राप्त करें ।

मूषकराज : अपने कार्य पर लग जावो ।

( दौवारिक जाता है )

